यह ध्यान सिर्फ एक क्षण को ही आता है
कभी हम भी भूखे थे
या अब वे भूखे हैं—
भूख से आदमी मर भी जाता है।

मर भी जाता है ?
हाँ, मर भी जाता है
उस सबसे बड़ी भूख से
जो पेट में लगती है
और आँखों से निकलती है
हाँ, उस भूख से आदमी मर भी जाता है।

फिर क्या होगा ?
कल फिर क्या होगा
नाचघर या चायघर या शराबघर में ?
कम दर कम
छोटा होता चला जायेगा आदमी
हँसता हुआ पीता हुआ बहकता हुआ।

और परसों ?
परसों और भी छोटा होगा आदमी
पत्थरों वाली इमारत में बैठकर
दलीलें देता हुआ
'भूख से नहीं, वे
रक्त की कमी से मरे हैं।'

पता नहीं
कब बड़े होंगे इनसान
पता नहीं कब
सचमुच ही
बड़े होंगे इनसान

और यह चौराहा
जो [illegible]

पता नही कब लौटेगा
पता नही कब लौटेगा
उनके साथ
जो सचमुच ही बड़े हो रहे हैं
और गिरे हुए लोगो को
छोटे ही सही, लेकिन
उनके पैर दे रहे हैं ।

आकाश अब नीचे नही झुकता
न तो उस आदमी के सिर पर
जो अपने अन्दर ही
बहुत दूर चला गया
न उस आदमी के करीब
जो अपने से बाहर खड़ा है ।

आकाश की धूप अब कीड़े नही खाती
आकाश की धूप अब कीच नही सुखाती
और न तो सुबह के वक्त ही
रात की मैली चादर धोती है ।

कीड़े बड़े होते जा रहे हैं
और दलदलें गहरी
अंधेरे का पता नही,
कब अन्त होगा ?

वे सब धीरे-धीरे अभ्यस्त हो गए
कीड़ो के
कीच के
अन्धकार के
यहाँ तक कि उनकी मौत के भी
जिनके बालो से अभी तक
माँ के जिस्म की गंध आती है ।

अब फ़र्क सिर्फ़ बुझे हुए चूल्हों से पड़ता है
या अन्दर जलने वाली आग से ।
लड़ाई इन दोनों के बीच है
इन दो आगों के बीच
जो बाहर जलती नहीं
और अन्दर बुझती नहीं ।

इस छोटे से युद्ध की योजना
उन्होंने नहीं बनायी
जिन्हें लड़ना पड़ रहा है
और इसमें जीत हार कुछ नहीं होती
बस लड़ने वाला आदमी बुझता रहता है
और रोशनी एक तरफ इकट्ठी होती रहती है ।

इस सबकी लड़ाई को
मैं कौन सा शस्त्र दूं
जो इसका पैंतरा बदल दे
और इसके सीधे कदमों को
टेढ़ा काम कर दे ।

शतरंज के ये बड़े मोहरे
अपनी जगह से हिलने तक नहीं
उस आखिरी दाँव तक
जब तक कि सब रास्ते साफ़ नहीं हो जाते ।
यह दो बादशाहों या
दो वज़ीरों या दो हाथी-घोड़ों-ऊँटों
की लड़ाई भी नहीं है
जिसमें पैदल मर रहे हैं—
अँधेरी छतों के नीचे
घरों के भीतर
जो रोशनी में आते ही
जिन्दगी की तरह दीखने लगे थे ।

पत्थरों वाली इमारत में बैठा हुआ आदमी
और राजपथ
क्यों अब तक सुरक्षित है ?

वे अब तक नहीं लौटे
वे सचमुच ही बड़े लोग
जिन्होंने अपने कटे हुए
हाथों की झालर से
मुझे नगा होने से बचाया था ।
और अपने कटे हुए सिरों की माला से
मेरे वक्ष को सजाया था
वे अभी तक नहीं लौटे
जबकि मैं उनके हाथ लौटा चुकी हूँ
और कटे हुए सिर भी ।

मेरे नग्न होते ही
काल नगा हो गया
निराभरण, क्रूर'

और पानी वाले हर हिस्से में आग
बढ़ रही है
कृपाण की तरह तेज, फुर्तीली आग ।

उनके लिए
मैं अपने सब हाथों को जोड़ूँगी—
मेरे ये दो हाथ
जो खाने पहनने का काम करते हैं—
इनके अलावा अपने सब हाथों को
और अपने उन चेहरों को भी
जो देवालय से बाहर होते ही
मेरे एक चेहरे में घस गए थे ।

इस बार लड़ाई

मन्दिर से नहीं
सड़क पर होगी
मेरे उस स्वभाव के साथ ही
जो देवालय से बाहर होते ही
कालचक्र की कीलों में
बिंध गया था

इस बार
वह भी आहत हो सकता है
जो बहुत पहले
मेरे केशों को छूने की कोशिश करने वाले शत्रु के प्रति
अग्निपुंज बन गया था

यह इतना छोटा युद्ध
बुझे हुए चूल्हों
और जलते हुए पेटों का ।

इसके बाद और बहुत से युद्ध
आदमी की ऊँचाई के लिए
मुझे लड़ने हैं
बहुत से बड़े युद्ध
सड़क से मंदिर तक
आदमी से ईश्वर तक ।

कहीं वियतनाम और कहीं भारत
दरअसल वह हँसी पहले जमती हुई मोम मे बदल गई
फिर धीरे-धीरे पुराने पलस्तर की तरह भुरभुराने लगी
फिर मात्र श्रमहीनता का एहसास

शोर की घनी परतों पर यह जो
गर्म लकीरों से लिखा है चौराहों पर—
'अपने बायें चलो'
यह आदमी के निकट पडता है उबलती नदी का सहवर्ती भाग
किन्तु अफसोस है
आदमी सही नारा भी नही हुआ
अब किसी को नही लगती
कविता से चोट
या बद्दुआ
हवा मे पैवद हो गयी है चीख
ठड ने सबको अकेला कर दिया है यहाँ कितना !
कितना !!

वह पक्की सडक है
जनपथ
जो सीधे चलकर
अब बायें मुडी है
यही एक बच्चे के हाथो
ऋतुएँ खो गयी थी
तब से भयभीत वह
घर ही नही लौटा
किताबें अलग फेंक
कामकाजी हो गया

यह उपनगर 1950 मे बसा । बसाया गया था । है । होगा ।
यही पुराना रेलवे फाटक है    आगे स्टेशन
जब देखो ट्रैफिक बद
और प्रतीक्षा मे काँटा झुका है
किसी चलती फिल्म का घिसा हिस्सा

इसी ब्लाक को ले लो
यहाँ जसवन्तू गले में फदा डाल झूल गया था भरी दोपहरी
बाप अभी दुकान पर बैठा है हर समय मोमबत्तियाँ जलाये
हर मौसम मे पखा डुलाता पाखाने मे प्राय चिल्लाते हुए कांखता
हुलहुलाता खोखल अब गिरा !
अब गिरा !

उसके द्वार पर गुलमुहर फूला है डहडहा !
हहहा !
किन्तु उसके पास अब कोई रग चलकर नही आता
—मौसम के साथ समय भी मर गया है देहरी पर
यही नगर की आधारशिला है
जिसके निकट अब भी
नेहरु युग का पागल गठरी-सा पडा है
योजनाओ के धमाके से उसी का
सतुलन उडा है
उसके निकट पडे हैं
बिजली के तार
पिछले अधड मे उडी
मकानो की सीमेंटी चद्दरो की छतें

पूरे उपनगर मे वही एक स्वतत्र है
हवा की तरह
बे-मतलब घूमता पागल
जब देखो यहाँ
वहाँ
कुछ बो रहा है
नुमायशी रगो की तरह सूखता है
धीरे
धीरे
सिकुडती हैं नसें
और फिर देखते-देखते
कुछ ठोस सग / मर / मर हो रहा है
आस-पास

188 . कही भी खत्म कविता नही होती

कठपुतली का नाच कभी देखा है ?
मरना उतना ही झूठ हो गया है
अब हँसी न आए तो
बगलो मे मेढक दबाकर हँसो
और गाना हो तो
कुहनी के नीचे गाय तकिया

यहाँ एक बिना बाहो का लडका था । अब
जवान है—भगतू कुबडा
पसलियो मे समा गए हैं कधे
और पीठ पर उभर आयी है हड्डियो की गाँठ
पैरो से रोटी पकडने की वजह से
अधिक मुडा है  बरसातो मे
टीन की छतो-सा बजा है
और गर्मियो मे
भूसे-सा दूर-दूर तक उडा है
इस समय वह धुआँधार भाषणो म
कॉमा-सा व्यर्थ है
किसी बम-काड मे झुलसे गिलगिले चेहरे सा वह उभरता है
थरथराहट के बाद
थोडी देर काँप कर
किसी जोहड मे डूबता है
इस नगर के एक ओर रेल-पटरियाँ हैं
दूसरी ओर बरसाती नाला
मध्य मे छितराये
अपनी ही विष्टा म धँसी भैंसो के बाडे ।

श्मशान तक फैल गया है उपनगर
जिसम खप गये हैं खेत-खलिहान
*अवैध आबादी और पानीदार कुएँ*
कँटीले टेढे-मेढे झाड, किसानी गीत
अब तारकोल—ईंटें—रोडी—सीमेंट का
शतरजी खेल है शेष
चौपड पर प्राय झुके हुए बूढे

घास उगती है, पशु चरते हैं
—जहाँ अब भी कोई शर्मदार डूब मरता है

उप-चुनाव। सब कहीं फैली उत्तेजना
धमनियों मे मरोड लेता खून नारो मे गलता
व्यक्ति खामखाह जलता है। यह ऐसी आग है
जो सफेदी पर खिलाती है लाल गुलाब—बेतरतीब छींटे
और दिन-रात किसी अज्ञात यातना-सी जलती है
कोई मशाल
नफरत की तरह
उठने बगूलो मे उडते लोग
किरकिरी बन आँखो मे भरते है
कीच बन बहते हैं···

इन्ही उप-चुनावो मे भटकती हैं वृत्तियाँ
गदी होती है दीवारें
युद्धरत है चिल्लाते पोस्टरो की सस्कृति

घाव पर से खुरण्ड छीलता भगतू हैरान है
'भगतू अपग है'
'कहाँ है उसका वोट ?'
और भगतू एकपर्ची का खिलौना बना
आधे में सफेद
आधे म काला कर
खेलता है धूप-छाँह
दिन रात
उसे कौन समझाए
पर्ची दिन में पडती है
गिनती रात में
और हर समय घोषणाएँ

वस्तुओं का अस्तित्व आपस में टकराकर आज
नही पैदा करता कोई तीसरा अस्तित्व
बल्कि टूटने की भौडी आवाजें

शर्म की चीज है
चुनाव की नहीं !

उप-समय के ताप मे पिघलकर बहते इस आदमी की
सर्प दृष्टि फोड़कर देखो
ठंडे सिक्कों की छाप व्यवस्था से गड़ी है
—यहाँ लोहे की छड़ों मे बदल रही हैं इमारतें
गारे म मजदूर
नफरत मे बच्चे
ईंटों मे कारीगर
कमीशन मे जमादार
अधिकारी घूसखोरी मे
मालिक कोठी मे, ठाठ मे
ठुसब्बल में सब दफन हैं
व्यवस्था से
अटे-सटे
दिन-रात
खट्-खट्, चीं-चीं, तोड़-फोड़
और यो ऊपर उठ रहा है उपनगर

जहाँ-जहाँ उपनगर ने सिर उठाया है
औसत आदमी ने वहीं धक्का खाया है

उपचारों की व्यर्थता मे शक की तरह सक्रिय लोग
रात को डरावना बनाती वीरान आवाजें
आकाश बुहारती एरोड्रम की हरी-लाल रोशनियाँ
देहात सोये हैं पेट म घुटने गाड़े
गड्ड मड्ड । बे-होश
लकदक बस्तियों की *अव्यवस्थित आबादी*
*अर्ध चेतन मनसूबों की तरह*
अमीबा सा फैलाता है नकली पाँव
उपनगर
उप-चेतना की कंदराओं मे फैलता घुलता
कितना घिनौना हो गया है जीव

बनाया गया होआ
जिस पर सिर की जगह पुरानी हँडिया टिकी हो औंधी
पटरी पर ठीक मेरे सामने खड़ा है वह
हवा मे झूलता
आँधी मे टूटा तना
वेदना की तरल रेखा
अपनी ही धुरी पर लगातार घूमता
अनुभव खण्ड

हर घटना के लिए चढ़ो
और छोटे धधो मे तरक्की पर है
उपनगर। गँवारू सुरो म रामनाम गाते मँगते
हाथो की उँगलियो म टूटे घड़े की टिकुलियाँ बजाते
गुजर जाते हैं पीछे
पहाड़ी की ओर
जिसकी सरहदो पर बिकता है ट्रक की ट्यूबो मे आया
अवैध ठर्रा। इन वर्षों इसमे जुड़ा सारा व्यवसाय तन
पनपा है खूब। दरअसल गये चुनावो मे
जहाँ भी गिरी हैं हैलिकॉप्टर की पर्चियाँ
वहीं लहलहाई है कुकुरमुत्तो की फसल।
नागरिक के धन और निर्दोष के तन पर
अधिकार की तरह सजग
रात भर गश्त पर तैनात पुलिस
मस्त है चौक मे एकत्र
हिजड़ों के गानों मे

एक भाव है
जो ऐंठते हुए खुलता है और फैलने के बाद
किलकारी मार टूट कर बिखर जाता है। उसे
सँभाले हुए जनतन्त्र की तरह हर वस्तु को दोहराता
जागता है बहुरूपिया
बिचकाता है आँख मौसम।

दूसरो का

—'वह किसका बच्चा है ?'

तुमने भँवर मे फँसे डूबते आदमी को देखा है ?
ठीक ऐसे ही जीवन को लेकर कुचक्र मे फँसे हैं यहाँ के मतदाता
—बँधी टाँगो से उचक-उचक चलते हैं
जूझते
पैरो के नीचे की गली हवा पर खडे
भीतर की हड्डियो मे कैद
घर लौटते सघर्ष के
पदचिह्नो को दोहराते
अपने ही मात्रा की स्मृति मे चलते
नक्षत्रो से बँधे घूमते घेरों मे
आगे-पीछे टूटते

दायी ओर नये रेलवे फाटक पर बन रहा है पुल
रात भर चलता है काम ! काँपता रहता है उपनगर
असाध्य रोगो की तनी
चाबुक की नोक पर कुलबुलाता
अधर मे उठा अमरू
गीदड-सा रोता है सारी रात
उसकी अरीहट सीध आकाश मे उठे गर्डरो से टकराकर
लुढकती है नीचे
और चोट खाकर मुँकुआती हुई
घर-घर घूमती
द्वार खटखटाती है
फिर वीमार अमरू के पास लौट
दूसरी वार के लिए पायताने रूकी थरथराती है
पास ही अमरू का परिवार सोया है
जिसमें लाभकीर है। दो जवान वेटियाँ हैं
कमाऊ ! एक पुत्र है जो दौरे पर रहता है
और इस नुक्कड मे वह स्वय पडा है
आवाज के मरने का एहसास !

माँ की आँखें जा रही हैं

छिन रहा है दुनिया का रूप-रंग
अब उसे याद नहीं रहती संध्या की आरती
दीया-बाती। बल्कि उभर आती है
उछलकर
पैशाचिक हँसी के साथ एक लम्बी रात
तेज़ों में मिचमिचाती आँखों में चमकती गोधूलि

ज़मीन तक झुक आयी है अंगूर की बेल
गंभीरता में तन आया शाम का झुटपुटा
सीमेन्ट में डूबती है रोज़
जाते दिन की पीली कुम्हलाई रोशनी की आभा
अपनी इन्हीं आँखों के आगे असमय ही मरते
अंजुरी में कितने फूलों को विसर्जित करते
देखी है उसने बहती गंगा की धार
इन लहरों पर बदरंग होते रक्त-कमलों का लेखा
आज किस-किस को सुनाए
अन्धे युग में घुल रही है माँ !

मेरे ही रक्त से जुड़ा
हड्डियों के पिंजरे में जकड़ा
'मांगोलीय मूढ़ता' में लिपटा
तेरह वर्ष का बच्चा है एक
दहलीज़ में पड़ा
चौकी पर बैठ रेंगता है
बाहर-भीतर
निरंतर
'इसे मरने दस वर्ष लगेंगे'—डाक्टर का कहना है
हँस हँस कहना
दलदल में धँसते रहना। स्वस्थ !
क्या सागर में वह मरता है ?
या अवरुद्ध उत्कर्षों
चौड़ों पर यही बात को कहना है, विनोद ?

दरवाज़ा अपना उसका बाल

शाम को घर नहीं रहता
तिल-तिल मरते बच्चे की आँखों मे भरकर भटकता है
ताश के पत्तों मे बँटता
लम्बे कशों में खिंचता
बीडी के धुएँ मे उडता हुआ लौटता है दोबारा
जबकि घर के बर्तनों को चाटकर
गली के मोड पर मिलते हैं ऊँची आवाज मे रोते कुत्ते
—और वह साजिश की तरह घुसता है भीतर

—'बाहर मत झाँको'
—'भीतर मत झाँको'
फडफडाती हैं वर्जनाएँ
—'तुम्हारी आँखें कच्ची है
बाहर आँधी है और भीतर कुएँ की खुदाई'
उन्होने डरकर सिर भीतर कर लिया। यहीं से शुरू होता है
सीलन, उमस और क्षरता का इतिहास

—'क्या कहा, कुएँ मे झाँकने से क्या होता है ?'
बाहर से लौटा आदमी पहले अपने पर ही टूटता है
बाज की तरह झपट्टा मार
फिर पहचानता है घर बार
खौफ को निकाल
बाएँ हाथ से
दायी जेब मे भरता है
रास्ते को
नाक पर टिका कर
भागता है सीधा

उमस मे घुट्ट है आकाश
पीठ पीछे उमडते चले आ रहे हैं बादल। उत्तर मे
सरकारी कोष से सहायतार्थ पत्र लिखवाता भगतू
कहता है 'जल्दी करो
खराब होने वाला है मौसम'
उसकी पहुँच मे हर बार उग आती है बरसात

अब हवाएँ एक ही ओर भाग रही हैं
नाले में आयी है बाढ
किनारे टूट रहे हैं

आजकल भगतू ट्रांजिस्टर को पैरों में पकड
दिन में सुनता है गाने
और रात को समाचार
यों केवल वही दीखता है लाचार
बाकी सब व्यस्त ।

पत्थर में गडती कील देखी है ?
और जब कोई स्वयं पर ही कील सा गडने लगे ?
इस बार मुझे निर्णय लेते देर नहीं लगी
देह पर लगे सभी टाँके काट
समझौते की तरह देह को तोड
मैं युद्ध में शामिल हो गया
लकवा मारी टाँगों को झुलाता
पीडा को देह में जगह-जगह खोसता
क्रूरता में चलता हुआ
खून थूकता
अपने को कितना मार सकता है कोई
मैं देख रहा था

बंद कमरे में देह की बुहारनी को उलटा पढते
मैं अकेला नहीं था
मेरे साथ मेरा परिवेश और वस्तुएँ
उसी क्रम में निःसत्व हो रही थीं
बहुत देर तक पीछा करने पर
बार-बार सँभलती
खूँख्वार लडखडाती
अँधेरे में भटकती
थक कर गिर पडी थी एक चीख

मेन रोड पर चलता हुआ पागल सहसा बडबडाता है :

- 'उप-स्थितियों से ले कर उप-दशाओं तक फैले तंत्र में झूलते
बनैले वर्तमान
विहून
घुनते हुए'

फिर अपनी भीगी कमीज को निचोड़ कर
फटकारता हुआ प्राय: चीखते हुए कहता है
—कहाँ हो, यार?
उबकाई आ रही है
मूर्ख!
जल्दी करो!
दृश्य बदलो!!

भाषा के भाव को नही खोते
न नाक का नक्शा बिगाडते हैं

मैं मिणिया वल्द भूरजी रेत मे पैदा हुआ
रेत मे बडा हुआ
कही भी रहूँ कुछ भी कहूँ धड सब हमेशा रेत मे गडा हुआ
फिर ऊपर है एक बारूद का सिर
जो किसी तलवर मे नही
तमचे मे घुसना पसद करता है ताकि बाजीगरो की
बुनियाद को झकझोर सके

इनकार सिर्फ इनकार होता है और उसे जबरन किसी के
ओठो से अलग नही किया जा सकता

मुझे पेट मे लेकर
जिस जगल के ओर छोर सूने फल बटोरती
रही मेरी माई
वह नौ महीने बाद काट लिया गया
और अब वहाँ
इतने नगे ठूह हैं कि कोई उन्ह छू भर दे तो पहनने-ओढने
का शऊर भूल जाये

चौतरफ गर्द के गलीचे हैं घास का घराना है
घास जिसे मवेशी खाते हैं
घास जो शर्म और शकाओ को ढकती है
घास जिसके अन्यमनस्क कोने
जितनी खिन्नता से बुझते हैं उतनी ही तेजी और
सख्ती से आग को बाजुओ मे थाम लेते हैं
जब-जब मैं पानी की जगह थूक घूँटते-घूँटते थकने
और थकने लगता हूँ
उकता जाता हूँ उपायो से
अपने गुस्से को कमीज-पायजामे के साथ तहा कर
चद्दर मे लपेट कर
लौट पडता हूँ घुप्प घास के घराने

की पीली पगडंडियों पर संशयहीन
वे मेरी हैं मुझे उन गलियों-दरवाजों-दस्तूरों तक ले
जाती हैं बेबाक
अपने लोगों की पदचाप सुनने के लिए जो कुत्तों की
तरह कान उठाये रखते हैं

मेरी बगल में एक धारीदार थैला होता है या मोम की भाँति
गलता हुआ उष्ण मोह
कि झुकूँ नीचे झुकूँ बेआवाज़
भूरी भभकती बालू को हथेलियों में उठा लूँ
सूँघ कर देखूँ उसकी बू
सन्नाटे जैसी सनसनीखेज़ और सरासर सूफी

तभी नजर आती है रावगढ़ी
समरू की चपटी खोपड़ी    हुक्के की नाल
हर फूँक के साथ उछलती है चिलम की लौ

अंगारे की चौंध में थरथराता है उसका चेचक के दानों
से भरा-डरा मुख
जैसे कोई माँस-लोथड़ा
माँची के मूँजे पर रख दिया गया हो

यह सच है कि समरू के पास
अपने ज़ख्मों का कोई सिलसिलेवार ब्यौरा नहीं है
सिवा इसके कि मोटियों की मार से मुड़ी हुई कमर
कभी फोड़े की भाँति टीसने लगती है
कभी मवाद में लिसपिस हो उठती है
उसे नहीं पता
कि उसका संसार
बुरा है या भला है क्योंकि लू की लपटों और
'अन्नदाता'
की रोष भरी चिनगारियों
में दिन-रात रहने के बावजूद वह पूरी
तरह नहीं जला है

208 . कहीं भी खत्म कविता नहीं होती

उसके टखनों पर कड़ी मशक्कत के खुरदुरे गट्टे हैं
मेहनत
हाँ हाड़-तोड़ मेहनत छूतही बीमारी है
यह जिसको लगती है
रोम-रोम रौंद कर ठगती है

रावले के रूखों की करखरी शाखाएँ
अभी भी इस तरह सनसनाती हैं हवा मे
मानो ठाकर-सा गोले-गोलियों पर कोड़े बरसा रहे हो

टीलों पर चमक रही हैं मुर्दा जानवरों की ठठरियाँ
और मैं
भिणिया वल्द भूरजी वासी छत्तर ढाणी
एक नुक्ते पर पहुँचकर भीत की तरह खामोश
खरगोश हो गया हूँ
मेरी समझ मे नही आता कि इस द्वन्द्व इस
बियाबान
विलाप को किस ढग से कहा जाये
कैसे उधेड़ा जाए रेत मे धँसी हुई जड़ो का जन्म-जाल
हालाँकि मुझे उसका रेशा-रेशा जबानी याद है
बोलना चाहता हूँ कि गले का टेंटुवा
बाहर निकल आता है फट् ऊँट के मीगने-सा
जैसे चूल्हे मे चिटखते हैं लकड़ियों के डठल
होठों से
किरच-किरच लफ्ज फूटते हैं

रीढ मे दौड़ जाती है किटकिटी कँपकँपी जाँघों मे झाँट
उलझने लगती है गुच्छा-गुच्छ

कितने ही दुख कितने ही कन्धे कितनी ही कुहनियाँ
कितने ही विकलांग कुल दबे पड़े हैं धूल मे
कोढ़ के धब्बों से ढके हुए हाथ
दाद की धारियों से कटे हुए पुट्ठे
दमे से छलनी फेफड़े

फीके आसमान मे पख तैराती हैं
अपसगुनी चीलें
उनकी वहरी छायाएँ

वालू की सलवटों पर मडरा कर
पुलीसिया मकाम के खास फाटक मे लोप हो जाती है
सहसा —
सुनते हैं वहाँ एक भयावह 'अचरज' एक योथ है
आधी रात को
जिसमे इकट्ठी होती हैं गाँव ढाणियो की जज्जर
चुडैलें और जिन्नो की गोद मे बैठकर
चौपड खेलती हैं
वह एक अलग दुनियाँ है
यह एक अलग दुनियाँ है ··

यह भुरभुरी भडास भरी दुनियाँ यह रेगिस्तान की
खौलती हुई स्याही
डालो इस कडाही मे पैर डालो
गहरे उतरो भाई
इतनी तेज इतनी गरमास वाली आँधियाँ
चलती हैं चौतरफ कि एक सच्ची साँस ले सकना
और पपोटे फैलाकर किसी रास रोगन को सही-सही
देख पाना मुश्किल है
लूओं मे सीजती रहती है त्वचा
हड्डियों मे सूराख हो जाते हैं
पुतलियो के बीच से गुजरता है छरँदार पीलिया
बारम्बार पहाडो का बद सम्हाल कर पृथ्वी को
पोसने वाले मिनख
पहाड़ों की तरह अधे हो जाते हैं

वे अंधे और पंगु बाबाहीन जो जनतंत्र का
बोझ उठाने वाले
दमदार खम्बे हैं
कतई नहीं जानते कि वे क्या हैं और क्यों हैं

उन्हे अपनी हैसियत    अपनी ताकत की कोई
परवाह नही न ही यह मलाल कि
सालो-साल वे बेगारो मे इस्तेमाल किए जा रहे हैं

उनकी खाल खपरैल बन चुकी है और उन्हे किसी
मौसम की मार मखोल की फिक्र नही
ऐड़ियो-तलुवो मे फट चुकी हैं इस कदर
दरारें बिवाइयाँ कि खेतो की मेड
से लगी हुई खाइयो
पर हँसी आती है
जेठ-बैसाख के ताप मे कोरी चाम पर उठते हैं फफोले
पानी के बुलबुलो की भाँति फूट
जाते हैं    पसीने की धार कभी भाप बन कर उड जाती है

जाने कहाँ
कभी रोये-रोये मे खुश्क होकर खुजलाने लगती है

वे जुझारू जन
जिन्दा है पर उनके भीतर मौत पसरी हुई है
वे जीवन मे जुताई मे शामिल हैं इसलिए मौत को
नही जानते

उन्हे किसी और ठौर मे कतई दिलचस्पी नही है
इस तरह अलग अनसुने अनदेखे रहने के लिए वे
लाचार भी नहीं बल्कि अपने भिन्न तरीके से तैयार है

यह तैयारी नफरत के बगूलो को
रोककर रखने

मे वे मुंचने चले जाते हैं दिन-ब-दिन
एक घडी ऐसी आती है कि गोठ के गोठ मिल कर
रुजगार की तलाश मे वे शहरो की तरफ
निकल पड़ते हैं ब-र-बा-द
देह का फौलाद पिघलकर बन जाता है पसीने का
नमक
गोदामो मे कैद कर देस-दिसावर के अलङ्कृत नागरिको
निर्विरोध निर्वाचित नाबदानो
को सौंप दिया जाता है
ताकि जश्ने-आजादी के मौके पर यह भोजन को
बेहतरीन बना सकें पुराने जायके को बाकायदा
बदल सकें

बरसो बादऽऽऽऽद
बारिश के बादल देख कर
जब वे दो कौडी के मजूर
किसानों की तरह कांख बजाते अपनी अधकचरी
अनाथ ढाणियों मे लौटते हैं तो
उनकी औरतें
साहूकार-बनियों के री-री बच्चे जनती हुई मिलती हैं

अलबत्ता

उन अघोरी औरतों का सत्त कभी भग नही होता
वे जिस द्वार-दौर से परायों की गन्दगी अपने अन्दर
लेती हैं उसी से
सड़ाध की लोथ बाहर फेंक कर पुरुत-चंगी हो जाती हैं

होता यह भी है कि धनियों की वापसी पर
वे उन गलीज री-री बच्चों को
घूरे के बीच या गिरा हुआ कौर जिसाकर
पल्ले झाड लेती हैं और फिर नए सिरे से
भर्तों का उजास समेट कर
अपने खून को अपने खून की औलाद

के हक में उबालना शुरू कर देती हैं
कोई ग्लानि नहीं
कोई हिचक नहीं न पछतावा न क्षमा याचना

हालत पर गहराई या कहें ढिठाई
से सोचना खुद कटघरे के बीच खड़ा करना है

क्यों डालें स्वयं को दया की दारुण देगची में
कि हर क्षण
किसी जुर्म का अहसास आँतों को कुतरे
किस लिए तरजीह दें उस बदशक्ल भावुकता को
कि वह आगे बढ़ कर जिरह करे

ये मेरे कबीले की कृपाण
और किफायती स्त्रियाँ हैं और उन्होंने
जिन्दगी के
जिस्मानी फरेब को अच्छी तरह समझ लिया है

थमी हुई तान की भाँति तन्ना रही है
कमायचे की धुन
उसके सहारे-सहारे मैं अपने
उखड़े-पुखड़े भूगोल
को खोज रहा हूँ खोद रहा हूँ खींच कर ला रहा हूँ
हिन्दी हिन्दुस्तान में

पेड़ पर पालथी मार कर बैठी है काली कोचरी
परात में पत्ते बटोर कर
माई मसाला पीस रही है   नथ की सींक धूप में
टिमकी-सी लगती है

भवों की लकीरें आगे-पीछे खो जाती हैं
ज्यों ही थमती है सिलवट्टे की तुनकमिजाज तान
आँखें चेहरे से बड़ी हो जाती हैं

इतमीनान घनिष्ठ इतमीनान को मसूड़ों से चिपका कर
दाँत कुरेद रही है मँझली ठकुराणी
सोने की सलाई से फूटती हुई चिलक
तितली की तरह पाँखें पलकें झपकाती है टटोलती
है नाभि की नष्ट नदीदी लहरों को

क्या शेष रह गया इस उचाट तन में
हल्की लोबान हल्की दलदली दूब
की गन्ध
जो बिस्तर की बासी शिकनों में उलझ कर उतार
देती है   अधीर अपनापा   दैनिक दाम्पत्य

बहते हुए कीट-मगूरों के साथ यह सब बह जाएगा
यह टोपीदार वक्ष यह टाँगों की टकार
यह देह का दबदबा

घास-फूस की झोंपड़ियाँ और खीप के किवाड़

मैं रही कुन्दा घसा रहा हूँ कहो उचक कर झाँकता हूँ
ऊदबिलाव

नाई का उस्तरा नाई की कनपटियों में
चीरा लगा रहा है
बढ़ई की आरी बढ़ई के बेडौल ढाँचे की काट छाँट कर
तख्ते-ताऊस बना रही है
जुलाहे की जोरू
अपने रंगे धागों को रंगे नंगे बदन पर ओढ़कर
सो गयी है
किसी की नजर में नहीं आता यह नजारा
कि 'पंचार' भवन में
दिवारियाँ दालान में झाड़ू देते-देते
भूरेया की नेक दुल्हन अब झाड़ू हो गयी है

'टांके रमजू दरजी के कमीज में हैं कुरते में नहीं'

के हक मे उबालना शुरू कर देती हैं
कोई ग्लानि नहीं
कोई हिचक नहीं न पछतावा न क्षमा याचना

हालत पर गहराई या कहें ढिठाई
से सोचना खुद कटघरे के बीच खड़ा करना है

क्यो डालें स्वय को दया की दारुण देगची मे
कि हर क्षण
किसी जुर्म का अहसास आँतो को कुतरे
किस लिए तरजीह दें उस बदशक्ल भावुकता को
कि वह आगे बढ़ कर जिरह करे

ये मेरे कबीले की कृपाण
और किफायती स्त्रियाँ है और उन्होने
जिन्दगी के
जिस्मानी फरेब को अच्छी तरह समझ लिया है

कसी हुई तात की भाँति तन्ना रही है
कमायचे की धुन
उसके सहारे-सहारे मैं अपने
उखड़े-पुखड़े भूगोल
को खोज रहा हूँ खोद रहा हूँ खीच कर ला रहा हूँ
हिन्दी हिन्दुस्तान मे

पेड पर पालथी मार कर बैठी है कानी कोचरी
परात मे पत्ते बटोर कर
माई मसाला पीस रही है    नथ की सीक धूप मे
टिमकी-सी लगती है

भवो की लकीरे आगे-पीछे खो जाती हैं
ज्यों ही थमती है सिलवट्टे की तुनकमिज़ाज तान
आँखें चेहरे से बडी हो जाती हैं

एक ऊँघती उपेक्षा के साथ
वह इस सांच का स्वीकारता है और सख्ती
से सुई मे अगुश्ताना रोप देता है

सदियो के स्यापे को गाढा करता रहता है लम्बरदार
झट् कलम उठाकर
टीप देता है ऐसा ब्रह्म बयान
कि काश्तकारी के हरूफ
पट्टेदारी की दवात म डूब जाते हैं
फिर किसी की कुड़की किसी का चालान
किसी की जमानत—
खूराक और खलिहान पटवारी के पाताल मे गुम
हो जाते हैं

एक अनन्त रुचि और रुझान से
रजिस्टर के पन्ने
पलट रहा है गश्ती गिरदावर
किस बिल मे कौन सा सांप है किस खाते म
कौन सा झूठ
फत्ते दीदे फाड-फाड कर फालतू हो गया है

भूल गया है सचमुच वह भूल गया है कि हाकिम के
अगाडी और घोडे की पछाडी,
खड़ा रहन वाला मार खाता है

लेकिन आदमी
अक्सर अपनी नामालूम हरकतो के सामने
हार जाता है

नमाज पूरी कर मुस्करा रहे हैं
लगातार मुस्करा रहे हैं रब्बे मियां और
झीर झीर आस्तीन
की अटेरन म
बूंद-बूंद आंसू चिपका रहे हैं

उपलों और थेपड़ियों की
कोख में
उगती हैं गोरी चिट्टी माटी मिली नासपीटी छोरियाँ
हँसती-खेलती
दादा भुवा की झाड़-झखाड़ लटों में फँसकर
जूएँ चुगने लगती हैं
एक मुट्ठी दो मुट्ठी तीन मुट्ठी चार मुट्ठी

दसवीं मुट्ठी के बाद
उनकी नन्ही निराश छातियों में
चुनचुनी मचने लगती है    बरौनियों में
झनझना उठते हैं विस्मय के वाद्य

मंद-मंद सुर साधे छलकता है
'ढोला-मरवण' का बिछोह
उमंगें भरती हुई सूखे सरोवर की पगडियाँ
तलफना कर
बिछ जाती हैं

किन्तु जब चौदहवीं मुट्ठी
खुलती है
बन्द होती है
एक झांझ झपकार माँ-बाप की झुर्रियों में डग भरती
हुई
करताल बजाने लगती है

कच्ची कोंपलों की रुनझुन में
सहम उठता है मुनवा
रेतीले रथ राग रतौंधी का बहाना बुनते हैं
सद्गुन के छिलके उतारती हुई माई
अचानक
एक अपरिचित शोर गुनकर हड़बड़ा उठती है
और उदास होकर सोचने लगती है
बाहर

लड़ाई खत्म कर लौट रहे हैं फौज के सिपाही हौलदार
कतारों-कतार

वह डरकर बखारी मे छुप जाती है
खाकी वर्दिया पुरजोर पेटियां सबको डराती हैं
ये कभी किसी फैसले पर
नही पहुचती
न दूसरो को पहुँचने देती हैं

लडाई आती है जिन रास्तो
से होकर
लडाई चली जाती है उन रास्तो को खोकर

लडाई हमेशा मैदानो से
शुरू होती है पर मैदानो मे खत्म नही होती

लडाई जिन सुर्खियो की सियासत मे
सूक्तिया गढती है
वे सुर्खिया काली पड जाती हैं
आखिरकार
कोई चिमना वल्द रिसालू या भादर वल्द गमीलाल
या चुन्नो खाँ वल्द सिराज
चौगान मे उकड़ू या औंधा गिरकर
चुपचाप
इन्तकाल के खानो को भरने लगता है,
काइयाँ कलईदार कागजो पर लेकर सुन्न अगूठो
की छाप
रकम का हिसाब ठीक करता है
और निपट नयी बेवाओ को उनके हिस्से का इनाम
बाँट देता है

फिर एक गहरी साँस
फिर एक गहरी फाँस और यह कड़वाहट
कि बचे हुए पैसो की गाठ सरकारी खजाने मे

न लौटा कर 'अम्मल' खरीद ली जाय
उसकी पीनक में सो लिया जाए मचान पर
हफ्तों महीनों बिलकुल मुर्दों की तरह

और क्या तरीका हो सकता है अपनी आत्मवंचना में
उमड़ते हुए मातम से
मुक्त होने का
देखो प्रजापति ! एक पल इधर मुड़कर देखो
तुम्हारी दिग्विजय और दिलासा
से दूर
'भारत दुरदशा' का यह सपाट सिफर अब
जिसमें वही कथोपकथन तक नहीं

लेकिन तुम देखोगे कैसे
तुम्हारे आँखें तो हैं ही नहीं
कोरे कान हैं और उन पर न जूँ रेंगती है न घू

मुँसी हुई मधुमक्खियों
और रोगी रेलपेल के बीच
टाँग दी गई है एक ईश्वरीय हाँडी उसकी तली
से बदस्तूर टपाटप
टपर-टपर गिर रहा है शहद    जुमलों के जिहादी
अन्धकार में

अन्धकार ही असलियत है अन्धकार ही अर्थशास्त्र
और उसे जंपुर से
दिल्ली तक के
निषादी मर्तबानों में
विशेषाधिकारों के साथ रख दिया गया है
ताकि बदनीज और बनाया के पर्व को साबित
किया जा सके

एक ही तरह    फुहारों की फुरहरी
जो तरल-से-ठोस है जिसे सबका ठेंस रखा है !

एक है नरसी    जिसने छापी मे
देखा लहराता हुआ समन्दर झागल निर्मल नीर
और पागल हो गया

—जहाँपनाह ! फिर भी तुमने उसे पनाह नही दी
घिसटता रहा बेचारा घालमेल मे
चीखता रहा चारजामे से दवा-ढँका
उस सुग्गे की भाँति
जो बाड के काटील पजो मे उलझ गया हो
बचने की उम्मीद गँवा बैठा हो—
एक है लँगडा
फौजी फकीरचन्द    परेड मे मार्च करते-करते जो
मतिमूढ मेढक बनकर रह गया है
अकडकर अडियल हो चुका है ढाँचा
सल्यूट ठोकते-झोकते हाथ हारमोनियम बन गए हैं
दिल मे अब धडकनें नही
कदम ताल की कुटिल ध्वनियाँ है जो
अकबका कर
धँस जाती है श्वास की धौंकनी मे
और राष्ट्रीय धुन के धन्नाटे पैदा करने लगती हैं !

एक है धापली    जिसके मगज मे
है रीती बावडी की भाँय-भाँय
इकतारे पर भैरूजी भगती ··
जिसने अडोस-पडोस मे वेदाना खिचडी पका रखी है !

एक है धुंकरसिंग    जो 'घणी खम्मा' के जमाने
मे खाँटी 'सिरदार' थे अब चुनाव की चाँदमारी मे
'परधान जी' साहेब
उसके नैण सदा नम रहते हैं नाराजगी मे
होठ केसर-कस्तूरी से
इतने तर
कि निचोडकर पी जाने की इच्छा होती है !

लोग रश्मियों की तरह अपनी शिराओं
को बेंटते हुए
आदतों के गरुड पुराण को गले में
लटका कर भटकते भागते हुए हताहत ये लोग…

झील में अटका कर एक कोना
बावली बूनी
सुखा रही है गीली ओढ़नी
कभी इस ओर कभी उस ओर झपाके देती है —

ऐसा लगता है पृथ्वी उसकी पकड़ से परे-परे
घूम रही है
और बुंदकियों में झर रहे हैं बेवाजब
मुड़-मुड़ बिच्छू
सूरज सरकंडों के पार
साझीदारों के सर्कस में लट्टा मेल रहा है

सांझ सचित्र गांव!

जैसे पाबूजी की पीतल मढ़ी 'पड़'
गाछ-गुजन के पोर-पोर पसरी हुई!

उप यही वक्त होता है अक्सर
जब पुकारता हुआ आता है वह मनहीन अजगर

उसके पीछे-पीछे
मुंह पर कट्टा बांधे कई और कई-कई लुटेरे
हाका दबकर हंगामा मचाते हुए घुड़सवार

कठोरतम में कुलबुलाते कीड़े

ये भूनों की नोक पर उठा लेते हैं भौंरों की
झरझराती फ़सलों की मेंड़
आंधी में आंखें फोड़ देते हैं!

अगूठियों के लिए कतर देते हैं अगुलियाँ
हँसुलियों की खातिर गर्दनें

वे घूरे से होकर गुजरते हैं और हँगते हुए बच्चों
पर ठोकरें बरसाते हैं
फिर उनके नाक कान काट कर भर लेते हैं
जेबों मे

वे जगी डकरैल जब तक डाका डालते हैं
चबूतरे के नगाड़े पर डका बजता रहता है
हाथा-पाई करने
वालों को 'काठ' मे कस दिया जाता है
उनके हुक्म से बुढे-बडेरे दाढी को
हिला डुला कर चौक का कचरा बुहारते हैं
खीसें निपोरते हैं हर दिन

लौटने से पहले
वे हरामी आटे के पीपों पर खड़े होकर
मूतते हैं
लड़कियों के लँहगो मे उँडेल देते हैं अंगीठियाँ
पुआलों और गट्ठरों और घास के खयालों मे फेंक
जाते हैं
मुँहफट मशालें
धू-धू जलता है भाग का घराना
ज्यू-स्यू वापस मुड़ता है सगीनों का लश्कर

अनाज के कोठे खाली हो जाते हैं साँय-साँय

किन्तु धीरे धीरे    उनमे भर जाती हैं
रोने और रेंकने की मिलीजुली आवाजें तनहाइयाँ
घाऊ के जख्मों से रिसता हुआ लहू
एक दर्रे मे गर्क हो जाता है उस समय भी जब
टिड्डों के दल खेतों की आबरू चर जाते हैं
हताशा की हिनहिन खत्म नहीं होती

फंकियाँ फाँकती हुई कराहती भूरी जाटणी
— जब तक जीना है यही 'इमरत' पीना है

मेरा अन्दरूनी उबाल उबकाइयों में
अनर्गल हो उठता है

कुछ नहीं अगल-बगल कुछ नहीं
बस
बलि के बकरे की एक बुदबुदाहट भरी 'बस'
कोई बसूली कोई कुल्हाड़ी नहीं
जिसकी धार से चीर कर घटना की फफूंद
अग्नि और आहुति
को अलहदा किया जा सके एक बार

मुगली स्याणी टोकती है भूल जा मिणिया
यह अदावत यह अपमान भूल जा
याद रख, कुए की मिट्टी कुए में गिरती है
तबाही और तसल्ली
हमें कहीं न कहीं मजबूत करती है

मा: मैं भूल नहीं पाता यह सब
एम. एस. ही सही मुझे इस बदसलूकी का
बदला लेना है
एतराज के उच्चारण में
एकाग्र होना है
याददाश्त मेरी कमजोरी है और अनगिनत
कमजोरियों
की गुंजलक में ही मैंने अपने आपको सुरक्षित
महसूस किया।
लोग मेरे लोग मुर्दों के लिबास में घिरे हुए

अंगरखे के बटनों को खोलकर
मौन तोड़ते हैं बाऊ —
जुगनुओं के ढेर से आग नहीं जलती चाहे जहाँ

सिगड़ी मे डालकर रखो
या बाल्टी मे—

यह उस जर्जर बूढे
मुहताज 'मुखिया' का तजुरबा है जिसने तम्बाकू के
बहाने अंगारो की धधक को पी-पीकर
उगला है
बगावत से बलगम तक का कठिन सफर
समझौते और सलामी से दूर रहकर लाघा है
आज भी
तीन तीसी उम्र को अलग उतार कर जब वह जोर
से हाक लगाता है
तो उसकी आवाज़ सात कोस से आगे
सुनायी देती है
जैसे तोपगोले के धमाके की गूँज

यो मैं किसी गलतफहमी म नही हूँ मुझे मालूम है
कि बैल का घाव कौवे को अच्छा लगता है
और सिरेपच
गादी पर उल्टा बैठे या सीधा
सिरेपच ही रहता है
उन सबकी पहचान भी मेरी बुगची मे है साफ-साफ
जो कुछ हदो मे बँध कर
आज निरुत्तर और निश्चल और निहत्थे है
उन्हे लेकर मैं न परेशान हूँ न डाँवाडोल
क्योकि मुझे उनसे बेहद प्यार है और बेमाप चिढ

वे ऐसे लोग है जिनके पास खोने के लिए कुछ नही है
अपनी विवशता और उदासी के सिवा

न उनके डील पर जिरहबख्तर की तामझाम
है न बर्छी-भाले की

न कनटोप का वजन है न अभिमान का

बुनियादी तौर पर वे सिर्फ़ मटियाली मूँछों और
जिन्द की अनमनी पहरनों में विश्वास रखते हैं

जब-जब मैं उनके पैबन्दों तार-तार खोपरों को
देखता हूँ
बेचैनी से भर उठता हूँ
फिर खींचतान कर सोचता हूँ कि वे उनके कपड़े
नहीं हैं औज़ार हैं
और औज़ारों को साथ रखना ज़रूरी है

सोचता हूँ यह भी मैं कई दफ़ा
कि वे जब चाहेंगे इतिहास के पेट को छेद डालेंगे
नेतृत्व की नींद को खरोंच देंगे
अनुमान से ऊपर निकल जायेंगे

वे चकित कर देंगे पालनी वालों को और भट्टियाँ
तोड़कर बिखर पड़ेंगे

मुझे उनके दमखम और दुस्साहस पर भरोसा है

जिस दिन वे तय कर लेंगे कि 'अब और गनाबत नहीं'
बदलू के धारों को
ताज़गी में तब्दील करने के लिए मिल जायेंगे

अपनी वाकफ़ियत के सहारे मैं इतना ही कह सकता हूँ
कि वे किसी चीज़ की व्याख्या
नहीं करेंगे
न मिसाल देंगे न तर्क
वक्त की रोशनी से उसी तरह लिपट जाएँगे जैसे
कोई चाकू
मूठ से जुड़ जाता है

अभी वे केवल नतमस्तक नट हैं
पसलियों में बाँस गड़ा कर गोल-गोल डोल रहे हैं

अभी वे केवल मामूली भोपे और नाकुछ साजिन्दे हैं
लय की लपलपाती जीभ को
सडासी की गिरफ्त मे लेने से पहले
रावणहत्थे की
खुर्राट खूंटियो को खोल रहे हैं

अभी वे बालू मे बिखरे हुए बीज हैं
उगेंगे तो एकजुट फसल के
सरफरोश धान-फूलो की तरह उपजेंगे

अभी मुझे प्रतीक्षा है समर सोरठो की
नखो के नश्तर बनने की
और यह प्रतीक्षा एक निगरानी एक नाकाबन्दी
एक लम्बी कविता है
जिसे मैं कौम की कलफ लगी किस्तो मे लिखना
चाहता हूँ
बारहमासा की करारी कतरनो मे बुनना
जैसे ऊन और आकाक्षा के अनन्य धागो से किसी
छापामार की जर्सी बुनी जाती है !

# बलदेव खटिक


**लीलाधर जगूड़ी**

जन्म  सन् 1944, धंगण गाव (जिला टिहरी)।

कृतियाँ

शंखमुखी शिखरों पर (1964)
नाटक जारी है (1972), इस यात्रा में (1974)
रात अभी मौजूद है (1976) बची हुई पृथ्वी (1977)

सम्प्रति  मुस्टिक सौड़ (उत्तरकाशी) में अध्यापन

पता  जगूडी सदन, जोशियाडा, उत्तरकाशी (उ० प्र०)


प्रस्तुत कविता 'बलदेव खटिक' 'बची हुई पृथ्वी' में संकलित है।

[आप लोग अपनी परवाह करें
अपने बच्चों की जांच करवायें
यह केवल अफवाह नहीं
(बल्कि जिन्दा होने की नयी शर्त है)
कि देश में कुछ लोग
पेट से ही पागल हो कर आ रहे हैं

लेकिन वे जब फायर करेंगे
तो यह तय है कि
इस बार कौवे नहीं मरेंगे।]

# बलदेव खटिक

रात, बिपदा खाती गाय के जबड़े में
धीरे धीरे गायब हो रही थी
यह उसका अन्तिम छोर था
जिस पर एक बटन चमक रहा था

तभी हमारे गाँव के आकाश में
अचानक लोगों ने एक दरार देखी
गड्ढे से गाँव पर रोशनी फेंकती
यह पुलिस की गाड़ी थी

लेकिन यह इतना घना उजाला नहीं था
कि अँधेरे के भीतर दुबके अँधेरे में
कुछ आँखें, कुछ हाथ, कुछ पाँव चमक उठें

वे भड़भड़ाकर उतरे
और रँगलू के घर की ओर दौड़े
उनकी दुरुस्त और निर्विघ्न दौड़ बताती थी
कि हमारे गाँव की चाल खराब हो गयी है
उनकी पोशाक
हमारे गाँव के कुत्तों तक के लिए
अपरिचित थी

जिसके चिथड़े न पहने हुए हों
हमारे गाँव के कुत्ते उसे फाड़ डालेंगे
वे गाँव की गरीब जनता के कुत्ते हैं
सभ्य और अजनबी पोशाकों के दुश्मन
लेकिन चार जोड़ी
पुलिस के बूटों में
उन्हें बैल के चमड़े की गन्ध नहीं आ रही थी
उनके पुलिस पैर
एक लाइन में
जैसे जलओद उछल रहे थे

क्योंकि ऐसे मौके पर
जो जिसके पास है
उसका उपयोग जरूरी हो जाता है
इसलिए कुत्ते भौंक रहे थे

जो रगतू
कल राशन लूटने में शरीक था
उनके पास उसके नाम का वारण्ट
उसके परिवार ने रात भरपेट खाया है
भूख-भर अन्न के नशे में
अपने देश का एक मामूली घर भी
आरामगाह बना हुआ है
(वैसे उसे घर कहना भी
खामोखा जिन्हें घर कहते हैं
उनकी बढ़िया छतों पर घास उगा देना है)

करीब-करीब अपनी इच्छाओं की मुट्ठी खोलकर
इस समय तक वे सोये हुए हैं

अपनी लात में ताकत पैदा करके
उन्होंने उसे बूट से उठाया
और तुरन्त उसके हाथ बाँध दिये
(वे हाथ जो बड़ी-बड़ी इमारतों पर

पत्थर की तरह चिपके हुए हैं)
फिर बोरा भरे हुए अनाज के साथ
उसे शहर ले गये
जहाँ आदमी के लिए
जेल और पोस्टमार्टम की पूरी व्यवस्था है

पुलिसथाना पर आदमियों की भीड़ थी
इसलिए रंगनू की नंगी औरत
बाहर नहीं आ सकी
लेकिन भीतर
बच्चे उसके शरीर से पहनावे की तरह चिपके हुए थे

यह सुबह थी
गाड़ी के इंजन पर थरथराती हुई
अँधेरे के भीतर दुबके हुए अँधेरे में
बीवी-बच्चों के लिए लड़ता हुआ रंगनू
पहली बार गाड़ी पर 'फ्री' चढ़ रहा था

यह एक ऐसा वक्त था
जब वनस्पति
केवल घी के डिब्बे का मतलब था
और यहाँ भी कोई शब्द अपनी जगह में नहीं था

शब्द जो कि दाल और भात हैं
शब्द जो कि रोटी और साग हैं
नहीं-नहीं, शब्द इतनी बड़ी चीज नहीं हैं
शब्द केवल रोटी पर रखे हुए नमक के कण हैं
शब्द जो लार बनाते हैं
इस वक्त कहाँ से लाये जायें ऐसे शब्द
जो हलफनामा बन सकें
जो तरफदारी कर सकें

पुलिस की गाड़ी में उसकी शब्दहीन आत्मा
एक नंगे पेड़ की तरह है

जिस पर थाने पहुँचने से पहले
कई हजार घमौरियाँ फूट पड़ेंगी
कई हजार घमौरियों में बन्द भाषा
निशान की तरह बाहर उभर आयेंगे
भाषा अचानक सारे शरीर में फल पड़ेगी
और कई हजार जीभों से बोलता हुआ
वह बरी हो जायेगा

अपनी जड़ों के सहारे
अपनी मिट्टी में उतरा हुआ रँगतू
न पेड़ है। न पत्ता है। न हवा है
अँधेरे के भीतर दुबका हुआ अँधेरे का कीड़ा भी नहीं
शब्द भी नहीं
रँगतू एक अकेले आदमी का दर्द है
और अकेला आदमी अपराधी होता है
सवालों के जत्थों से भरा हुआ अकेला आदमी
एक दुर्घटना होता है

थाने पहुँचते ही
गाड़ी से उतरते हुए रँगतू ने
थोड़ी देर के लिए खुद को बड़ा आदमी महसूस किया
ड्राइवर ने गाड़ी का डाला खोला
और वह सिपाहियों की ही तरह कूदता हुआ
जमीन पर खड़ा हो गया

तभी एक सिपाही को (जो रास्ते-भर बीड़ी पीता रहा)
घर से आया हुआ तार दिया गया
तार पर उसकी माँ बीमार थी
लेकिन उसे शाम तक छुट्टी नहीं मिली

पक्का, 'जेल आडर' बनवाने तक
वह रँगतू को, रस्सा पकड़े हुए
एक कमरे से दूसरे कमरे में ले जाता रहा
तीन गिलास चाय

और बचन पंते की बेटी के घर पहुँचने के बाद
जिस समय झण्डा उतरने का मंजर बन रहा था
उस समय रेणु को बच्चन, कोठरी और मच्छर मिल रहा था
(लेकिन सिपाही की माँ
घर में बुझे हुए तार पर छटपटा रही थी)

जब तीसरे दिन छुट्टी पर
वह अपने गाँव पहुँचा तो उसकी माँ
मृत्यु की मोड़ पर
अभी झड़ पड़ने वाली
पानी की बूँद की तरह इन्तजार कर रही थी

वह भागा-भागा जिला अस्पताल गया
एम्बुलेंस माँगी
भाँग के पौधों के बीच जो खराब पड़ी थी
धतूरा जिसके इंजन से बड़ा हो गया था

कई पुरानी लाशों को लाँघते हुए
उसने चारों ओर अपना दिमाग दौड़ाया
और जब बड़ी मुश्किल से एक विचार
उसकी पकड़ में आया
तो वह लपककर पास ही थाने में गया

क्योंकि आजकल केवल आदमी होना
न्यायसंगत नहीं है
इसलिए उसने बताया कि मैं भी पुलिस विभाग का
आदमी हूँ
माँ को अस्पताल लाने के लिए
थोड़ा पुलिसगाड़ी दे दीजिए

उन्होंने कहा
पुलिस की गाड़ी अपराधियों को पकड़ने के लिए है
घर पर मरो या अस्पताल में मरो
सड़क पर मरो या श्मशानघाट पर पहुँचकर मरो

मरना कहीं भी अपराध नहीं है
और फिर तुम्हारी माँ का
हमारे पास कोई वारन्ट नहीं जो हम गाडी भेज दें
आखिर मरने वाले को कौन पकड सकता है
अक्सर हमारे पकडे हुए भी मर जाते हैं

जब शाम को एक दवा की शीशी और कुछ गोलियाँ लेकर
वह घर आया
तो उसने अपनी माँ को मरा हुआ पाया
ससार से यह फरारी किस अपराध से बचाती है ?

अभावो की इस आजाद कहानी मे
क्या इसी तरह होती है मुक्ति ?

आखिर बढ़ाई हुई छुट्टियो मे
जब उसने अपनी माँ को स्वर्ग पहुँचा दिया
तब वह फिर थाना बिजनौर मे लौट आया

वह विरक्त होना चाहता था
लेकिन अपना भविष्य उसे
भीतर ही-भीतर ठग रहा था
कर्मकाण्ड की सारी कमजोरी को ढकता हुआ
उसका उस्तरा फिरा सिर
किसी फिल्मी गुण्डे का सिर लग रहा था

फिल्म वालो को जब गुण्डे और हत्यारे
दिखाने होते हैं
तो वे अभिनेता पर आम आदमी का मेकप कर देते हैं
बात दूसरी ओर चली जायेगी
क्योकि इस बात को कान और जुबान की तलाश है
इसलिए मैं आपको
फिर से थाना बिजनौर ले चलता हूँ
जहाँ अपना घुटा हुआ सिर लेकर
वह सिपाही इस समय सन्तरी-ड्यूटी पर है

उसकी छाती पर गोलियों का पट्टा है
उसके हाथ में एक बन्दूक है
उसे नहीं मालूम वह किसकी रक्षा कर रहा है
(मेरी समझ में वह केवल टहल रहा है)
क्या वह सरकार की अपराध से रक्षा कर रहा है ?
क्या वह इस देश को बिगड़ने से बचा रहा है ?
भीतर एक कमरे में
अपने गन्दे लेकिन वरिष्ठ दाँतों को लेकर
दीवान बैठा है
रोजनामचे पर हाथ रखे हुए
जैसे वह शहर की पीठ हो

एक मार खाया हुआ आदमी घिघियाता है
मेरा बटुआ छिन गया
उसमें मेरी लड़की का फोटो भी था
वे उससे बलात्कार करेंगे
वे उसे मार डालेंगे
देखिए, मुझे कितनी चोटें आयी हैं
मेरा दर्द—दर्ज करो
इस मटीले कागज पर मेरा दर्द—दर्ज करो
अपने होंठों पर मुर्दा दिल को जिन्दा करते हुए
दीवान कहता है
किस कलम से करूँ ?
चाँदी की कलम से करूँ ? सोने की कलम से करूँ
कि लकड़ी की कलम से करूँ ?

मार खाया हुआ आदमी रिरियाता है
कि कानून की कलम से करो

कानून की कलम लकड़ी की होती है
दीवान कहता है—कल आना
मगर अपना गवाह भी साथ लाना
और किसी डाक्टर से यह भी लिखवा लाना
कि तुमने मार खायी ही-खायी है···

बाहर सन्तरी-ड्यूटी पर खड़ा बलदेव खटिक
जिसका सिर मुँडा हुआ है
जिसकी माँ बिना दवाई के मर गयी थी
सब सुन रहा है
(थाने की बड़ी घड़ी सुधार कर
घड़ीसाज़ फाटक से बाहर आ रहा है)

अचानक सामने खड़े नीम के पेड़ पर
उतरते शाम के कौवों से बलदेव खटिक कहता है
— ध्यम'
मगर वे नहीं रुकते
वह धड़ाधड़ फायर करता है
बन्दूक के बट को थाने की दीवार से मारकर
तोड़ देता है
और सीढ़ियाँ उतरकर
सड़क पर मरे हुए कौवों को लाँघकर
फरार हो जाता है

(थाने की बगल में उस समय सिनेमाघर के भीतर पर्दे पर एक
ऐक्टर प्यार कर रहा था)

अब तक वह सन्तरी था
अब वह बलदेव खटिक है
'माँ की चूत इस नौकरी की' कहकर वह
माँ, माँ, माँ चिल्लाता हुआ
सीधा हमारे गाँव में घुस आया

उसके सिर पर टोपी नहीं है
कमीज हाफपैंट से बाहर आ गयी है
वह हरेक औरत से पूछता है तुमको क्या बीमारी है?
अस्पताल तक पैदल चलो। गाड़ी खराब है

बच्चों से कहता है लाओ मेरी लकड़ी का कलम

किसी की बीमारी पूछे बगैर
किसी के पास एक क्षण रुके बगैर
किसी को कोई पैगाम दिये बगैर
वह दौड़ता हुआ आया
और रंगू की झोंपड़ी में
बेहोश होकर गिर पड़ा
(झोंपड़ी का दरवाजा खुला हुआ था
रंगू डाकाजनी के मामले में जेल भेजा गया था
और उसकी औरत भी बच्चों समेत
वहां नहीं थी
मगर किसी ने भी उन्हें वहां आते नहीं देखा था
भीतर से नींद में मुंह छुपाये हुए
एक कुत्ता निकला और अगली गली में मुड़ गया)

सुबह होने वाली है
लेकिन रात अब भी मौजूद है
रात उस वक्त भी मौजूद रहेगी
जब लोग दोपहर को उतरते हुए देख रहे होंगे

हर घर को अपने दर्द में लपेटती
दरवाजों की सन्धों को चौड़ा और चौड़ा करती हुई
रात ब्यानेवाली है
चिड़ियों और कौवों और कुत्तों के सामूहिक शोर में
पत्तियाँ थरथराने वाली हैं…

तभी हमारे गाँव के आकाश में
अचानक लोगों ने एक दरार देखी
सड़क में रोशनी फैलती हुई
फिर वह पुलिस की गाड़ी थी

राख की तरह झरती सुबह में
चमकती हुई कुत्तों की भौंक के बीच
बीड़ी पीते हुए वे उतरे
सम्बन्धों की वीरानगी में

उनके साधारण चेहरा पर
घरेलू थपेडो की गहरी शिनाख्त है
टट्टी फिरते हुए बच्चे है। फोडे है
चूल्हे पर चढा हुआ खदबदाता पानी है
भात के भपारे हैं

वे उतरे और रँगतू की झोपडी से
उस पागल सिपाही को बाँधकर ले गये
पहले उन्होंने उसके सरकारी कपडे उतारे
क्योकि सरकार पागल नही होती
सरकार अपराधी नही होती

यह अलग बात है कि हथकडी और सजा
इन दोना मे से
आम आदमी के लिए सरकार क्या होती है ?

उन्होने भी उसे हथकडी पहना दी
और आम आदमी मे तब्दील कर दिया

वह अपने ही गाल पर चाँटे मार रहा है
उसके पास न कोई सहमति है और न कोई इन्कार
धरती को पीटते हुए
वह अपने ही पैर तोड रहा है

फिर भी उसके पागल सिर पर
बाल
आधा इच बडे हो गये है
उसके लम्बे नाखून ससार की धूल से
गन्दे हो रहे हैं
उसके हाथा म अब भी एक आदमी की ताकत
मौजूद है
लेकिन उसे अपने दुश्मन की सही पहचान नही है
और उसने गोलिया सही जगह नही दागी हैं

(बल्कि जिन्दा होने की नयी शर्त है)
कि देश में कुछ लोग
पेट से ही पागल होकर आ रहे हैं

लेकिन ये जब फायर करेंगे
तो यह तय है कि
इस बार कौवे नहीं मरेंगे

